यदि इस दस्तावेज और अंग्रेजी/चीनी संस्करण के बीच कोई असंगति या विवाद है, तो अंग्रेजी/चीनी संस्करण प्रभावी होगा।

## खाता खोलने और रखरखाव के बारे में उपयोगी जानकारी

## खाता खोलना और रखरखाव

हाल के वर्षों में, मनी लॉन्ड्रिंग, आतंकी फंडिंग और कर की चोरी जैसी गैरकानूनी गतिविधियों का मुकाबला करने के अंतर्राष्ट्रीय प्रयासों में काफी बढ़ोत्तरी हुई है। इसने, विभिन्न प्रतिबंधों के साथ मिलकर, बैंकों को अपने मनी-लॉन्ड्रिंग रोधी और आतंकी फंडिंग रोधी (AML/CFT) नियंत्रणों को आम तौर पर बढ़ाने के लिए प्रेरित किया है, जिसमें मौजूदा और नए ग्राहकों के लिए अधिक सख्त ग्राहक सम्यक छानबीन (कस्टमर ड्यू डिलिजेंस) (CDD) प्रक्रिया शामिल है। इसलिए, पांच या दस साल पहले की तुलना में, खाता खोलने की मौजूदा प्रक्रिया वास्तव में अधिक जटिल है और इसमें लंबा समय लगता है।

स्थानीय आवश्यकताओं के अलावा, कुछ बैंकों में उनके मुख्य कार्यालय या विदेशी प्राधिकारों द्वारा अनिवार्य आवश्यकताओं या मानकों का पालन करने की आवश्यकता होती है। इसलिए इन बैंकों की खाता खोलने की आवश्यकताएं अलग-अलग हो सकती हैं। यदि आप कोई बैंक खाता खोलना चाहते हैं, तो तुलना करने और अपने अनुकूल सेवाओं का चयन करने के लिए अलग-अलग

बैंकों से संपर्क करना सही होता है। इस दस्तावेज का उद्देश्य हांगकांग में ग्राहकों के संदर्भ के लिए खाता खोलने और रखरखाव करने के बारे में कुछ जानकारी और सुझाव प्रदान करना है।

यदि आपकी खाता खोलने, रखरखाव या खाते की जानकारी अपडेट करने के बारे में कोई राय या जिज्ञासा है, तो कृपया HKMA से संपर्क करें।

ईमेल: accountopening@hkma.gov.hk

## 1. खाता खोलने की प्रक्रिया

बैंक खाता खोलने से पहले बैंकों को ग्राहक की पृष्ठभूमि और जरूरतों को समझने के लिए CDD करने की आवश्यकता होती है। इससे बैंकों को अपने ग्राहकों के अनुकूल सेवाएं प्रदान करने में मदद मिलती है। इस आधार पर कि क्या ग्राहक ने बैंक को CDD प्रक्रिया करने के लिए पर्याप्त जानकारी उपलब्ध कराई है, सरल मामलों के लिए खाता खोलने की प्रक्रिया कुछ दिनों में पूरी हो सकती है।

| व्यक्तिगत ग्राहक | कॉर्पोरेट ग्राहक<br>(ऑनलाइन/फोन द्वारा अग्रिम पूछताछ करने/अपॉइंटमेंट लेने की सलाह दी गई है) |
|---|---|

| |
|---|
| सभी आवश्यक दस्तावेज एकत्रित करें और सीधे शाखा में या इंटरनेट/मोबाइल एप्लिकेशनों के माध्यम से आवेदन जमा करें |
| बैंक द्वारा आंतरिक अनुमोदन |
| अतिरिक्त दस्तावेज/जानकारी जमा करें (यदि आवश्यक है) |
| बैंक द्वारा आवेदन के परिणाम की अधिसूचना |

## 2. आवश्यक जानकारी

अन्य वित्तीय केंद्रों के समान, हांगकांग में बैंकों के पास खाता खोलने के लिए आवश्यक जानकारियों की मिलती-जुलती चेकलिस्ट नहीं होती क्योंकि अलग-अलग बैंक अपनी व्यावसायिक रणनीतियों और जोखिम के आकलन के अनुसार नीतियां बनाते हैं। इसके अतिरिक्त, स्थानीय आवश्यकताओं के अलावा, कुछ बैंकों में उनके मुख्य कार्यालय या विदेशी प्राधिकारों द्वारा अनिवार्य आवश्यकताओं या मानकों का पालन करने की आवश्यकता भी होती है। इसलिए इन बैंकों में खाता खोलने की आवश्यकताएं अलग-अलग हो सकती हैं।

सामान्य तौर पर, व्यक्तिगत या कॉर्पोरेट बैंक खाते के आवेदनों को संभालते समय बैंक निम्नलिखित जानकारी प्राप्त कर सकते हैं, या संबंधित मूल दस्तावेज मांग सकते हैं:

(a) व्यक्तिगत ग्राहक:

(i) पहचान दस्तावेज, उदाहरण के लिए:

(A) पहचान पत्र

(B) यात्रा दस्तावेज

(ii) निवास के पते की जानकारी:

संदेह से बचाव के लिए, कोई बैंक, निश्चित परिस्थितियों के तहत, किसी ग्राहक से अन्य उद्देश्यों (उदा. समूह आवश्यकताएं, अन्य स्थानीय या विदेशी कानूनी और नियामक आवश्यकताएं) के लिए निवास के पते का सत्यापन (संग्रहण के शीर्ष पर) मांग सकता है। ऐसी परिस्थितियों में, बैंक को स्पष्ट रूप से ग्राहक को पते के सत्यापन की आवश्यकता का कारण बताना चाहिए।

**कृपया ध्यान दें कि खाता खोलने के लिए ऊपर निर्धारित आवश्यक जानकारी केवल संदर्भ के लिए है। वास्तविक परिस्थितियों (जैसे कि आवेदक की पृष्ठभूमि, अनुरोध की गई बैंकिंग सेवाएं, इत्यादि) और उनके जोखिम आकलन के आधार पर, बैंक आवेदक से अन्य प्रकार की या अतिरिक्त जानकारी और दस्तावेज मांग सकते हैं, उदाहरण के लिए, विदेशी खाता कर अनुपालन अधिनियम (FATCA) और वित्तीय खाता जानकारी का स्वचालित आदान-**

**प्रदान (AEOI), इत्यादि से संबंधित दस्तावेज। आवश्यक जानकारी की जांच करने के लिए ग्राहक संबंधित बैंक से संपर्क कर सकते हैं या उनकी वेबसाइट पर जा सकते हैं।**

(b) कॉर्पोरेट ग्राहक:

(i) कॉर्पोरेट पहचान दस्तावेज, उदाहरण के लिए:

(A) कंपनी के गठन का प्रमाणपत्र

(B) कंपनी रजिस्ट्री से रिपोर्ट

(C) पदग्राहिता (इंकम्बेंसी) का प्रमाणपत्र

(D) अच्छी स्थिति का प्रमाणपत्र

(E) पंजीयन का रिकॉर्ड

(F) विलेख (डीड) का साझेदारी समझौता या

(G) संवैधानिक दस्तावेज

(ii) पंजीकृत कार्यालय और व्यवसाय के प्रमुख स्थान (यदि पंजीकृत कार्यलय के पते से भिन्न है) के पते की जानकारी

(iii) हितग्राही स्वामी (स्वामियों) की जानकारी, उदाहरण के लिए:

(A) हितग्राही स्वामी (स्वामियों) का पहचान दस्तावेज

(B) कंपनी के स्वामित्व और नियंत्रण संरचना का विवरण

(iv) खाते का उद्देश्य और अभीष्ट प्रकृति, उदाहरण के लिए:

(A) खाते का उद्देश्य

(B) अपेक्षित खाता गतिविधियां

(C) व्यवसाय की प्रकृति और परिचालन का तरीका

(v) ग्राहक की ओर से कार्य करने वाले व्यक्ति की जानकारी, उदाहरण के लिए:

(A) ग्राहक की ओर से कार्य करने वाले व्यक्ति का पहचान दस्तावेज

(B) प्राधिकारिता दस्तावेज

**कृपया ध्यान दें कि खाता खोलने के लिए ऊपर निर्धारित आवश्यक जानकारी केवल संदर्भ के लिए है। वास्तविक परिस्थितियों (जैसे कि आवेदक की पृष्ठभूमि, अनुरोध की गई बैंकिंग सेवाएं, इत्यादि) और उनके जोखिम आकलन के आधार पर, बैंक आवेदक से अन्य प्रकार की या अतिरिक्त जानकारी और दस्तावेज मांग सकते हैं, उदाहरण के लिए, विदेशी खाता कर अनुपालन अधिनियम (FATCA) और वित्तीय खाता जानकारी का स्वचालित आदान-प्रदान (AEOI), इत्यादि से संबंधित दस्तावेज। आवश्यक जानकारी की जांच करने के लिए ग्राहक संबंधित बैंक से संपर्क कर सकते हैं या उनकी वेबसाइट पर जा सकते हैं।**

## 3. यदि आवेदन अस्वीकृत होता है तो क्या होगा?

(a) आमतौर पर, बैंकों को खाता खोलने के आवेदन को अस्वीकृत करने के कारण उपलब्ध कराना चाहिए। इसके अलावा, बैंकों ने असफल आवेदनों के लिए समीक्षा तंत्र स्थापित किए हैं। अस्वीकृत आवेदक संबंधित बैंक से अपने खाता खोलने के आवेदन की फिर से जांच करने के लिए कह सकते हैं।

(b) खाता खोलने के लिए किसी अन्य बैंक में जाएं। कृपया बैंकों का संपर्क विवरण का संदर्भ लें

(c) टिप्पणियां या पूछताछ करने के लिए HKMA (ईमेल:accountopening@hkma.gov.hk) से संपर्क करें

## 4. खाता जानकारी अपडेट करना

AML/CFT में अंतर्राष्ट्रीय मानकों के अनुसार, खाता खोलने के आवेदनों को संभालते समय CDD प्रक्रिया करने के अलावा, बैंकों को नियमित तौर पर मौजूदा ग्राहक की जानकारी की समीक्षा और अपडेट करने की आवश्यकता होती है। समीक्षा की आवृत्ति और सीमा संबंधित ग्राहक के जोखिम प्रोफाइल पर निर्भर करती है। इसलिए, आपको बैंक की ओर से अपनी ग्राहक जानकारी या खाता गतिविधि अपडेट करने की मांग करने वाले पत्र भी प्राप्त हो सकते

हैं, भले ही कई सालों से बैंक खाते को बनाए रखा गया हो। इसके बावजूद, बैंकों को प्रक्रिया में ग्राहकों की सहायता करने का प्रयास करना चाहिए। यदि ग्राहकों को बैंक के जानकारी के अनुरोधों को पूरा करने में कठिनाई हो, तो वे चर्चा के लिए बैंकों को कॉल कर सकते हैं।

नवीनतम जानकारी न केवल ग्राहकों को धोखाधड़ी और वित्तीय अपराधों से बचाने में बैंकों की मदद करती है, बल्कि साथ ही बैंक को ग्राहकों की जरूरतों को बेहतर समझने तथा सबसे अनुकूल सेवाएं और उत्पादों को प्रदान करने में सक्षम करती है।

## 5. बैंकों को यह नहीं करना चाहिए...

1. CDD उपाय करते समय, बैंकों को अपने ग्राहकों से ऐसे अनुचित अनुरोध नहीं करने चाहिए जो असंगत या जोखिम आकलन से अप्रासंगिक हैं। इसमें शामिल हो सकते हैं, उदाहरण के लिए:

   (a) किसी विदेशी कॉर्पोरेट के सभी निदेशकों और हितग्राही स्वामियों को खाता खोलते समय उपस्थित होने की मांग करना;

   (b) इस बात को अनिवार्य करना कि किसी विदेशी कॉर्पोरेट के सभी दस्तावेज हांगकांग में प्रमाणक द्वारा प्रमाणित हों;

(c) किसी स्टार्ट-अप से किसी लंबे समय से स्थापित कंपनी के समान उसके ट्रैक रिकॉर्ड, व्यावसायिक योजना और राजस्व अनुमान उपलब्ध कराने का अनुरोध करना;

(d) सभी आवेदकों के लिए हांगकांग व्यावसायिक पंजीयन प्रमाणपत्र या सभी विदेशी कॉर्पोरेट के लिए हांगकांग कार्यालय के साक्ष्य की अपेक्षा करना, चाहे उनका व्यावसायिक मॉडल या परिचालन का तरीका कुछ भी हो;

(e) भले ही रिश्ते द्वारा प्रस्तुत जोखिमों या पेश की गई सेवाएं जो भी हों (उदा. MPF खाता, छोटी शेष राशि के साथ बुनियादी बैंकिंग सेवाएं) धन के स्रोत की बहुत अधिक या बहुत विस्तृत जानकारी मांगना जिनमें कभी-कभी दशकों पीछे जाना पड़ता है, जिसे उपलब्ध कराना ग्राहक के लिए कठिन या असंभव है; और

(f) अपेक्षित या वास्तविक बिक्री टर्नओवर जैसे अनुचित उच्च बेंचमार्क के आधार पर खाता खोलने से इनकार करना।

2. बैंकों को खाता खोलने के लिए धन प्रबंधन निवेश या बीमा उत्पादों को खरीदना या बड़ी राशि की आरंभिक जमा होने की शर्त नहीं रखनी चाहिए, या फिर इसे खाता खोलने में सफलता के अवसर या प्रक्रिया में लगने वाले समय से नहीं जोड़ना चाहिए।

## 6. HKMA की भूमिका

HKMA ने कुछ कॉर्पोरेट ग्राहकों द्वारा सामना किए गए खाता खोलने के मुद्दों से निपटने के लिए कुछ कदम उठाए हैं। हमारा उद्देश्य हांगकांग में एक मजबूत AML/CFT व्यवस्था बनाए रखना है जो वैध व्यवसायों या सामान्य नागरिकों के द्वारा बुनियादी बैंकिंग सेवाओं तक पहुंच को कमजोर नहीं करता है।

***(a) क्या खाता खोलने की समस्या हांगकांग में आम है?***

HKMA द्वारा एकत्रित की गई टिप्पणियों और जानकारी के आधार पर, विदेशी छोटे और मध्यम उद्यमों (SMEs) औऱ स्टार्ट-अप के द्वारा बैंक खाता खोलने में सामना की जाने वाली समस्या उद्योग-व्यापी समस्या प्रतीत नहीं होती हैं।

यह समस्या एक या दो अंतर्राष्ट्रीय बैंकों में ही है जो आमतौर पर बैंक खाता खोलने की इच्छा रखने वाली कई कंपनियों के लिए पहला पड़ाव हैं। HKMA द्वारा सितंबर 2016 में सभी बैंकों को "जोखिम घटाने और वित्तीय समावेशन" पर सर्कुलर जारी करने के बाद स्थिति में कुछ सुधार हुआ है।

***(b) खाता खोलने की समस्या के समाधान के लिए HKMA ने क्या किया है?***

HKMA बैंक खाता खोलने में आने वाली कठिनाइयों से संबंधित समस्या को बहुत महत्व देता है, और उसने फॉलो-अप कार्य की श्रृंखला शुरू की है, जिसमें शामिल है:

(i) हमने स्थिति की गहन और संपूर्ण समझ के लिए विभिन्न हितधारकों को संलग्न किया है जिसमें विदेशी और स्थानीय चैम्बर ऑफ कॉमर्स और SME संघ शामिल हैं, बैंक खाता खोलने से संबंधित कठिनाइयों की विशिष्ट घटनाओं का विवरण एकत्रित किया है, और तदनुसार बैंकों के साथ मामले का फॉलो-अप किया है।

(ii) HKMA ने 8 सितंबर 2016 को सभी बैंकों को "जोखिम घटाने और वित्तीय समावेशन " पर एक सर्कुलर भेजा, यह दोहराते हुए कि बैंकों को खाता खोलने के आवेदनों को संभालते समय और मौजूदा ग्राहकों के लिए जारी सम्यक छानबीन करते समय एक "जोखिम-आधारित" दृष्टिकोण अपनाना चाहिए। बैंकों को सभी मौजूदा और संभावित ग्राहकों का एक उचित और निष्पक्ष व्यवहार भी सुनिश्चित करना चाहिए, जिसमें शामिल है:

(A) CDD प्रक्रिया के लिए आवश्यक जानकारी और दस्तावेज स्पष्ट रूप से निर्धारित करके खाता खोलने और CDD प्रक्रिया की

पारदर्शिता को बढ़ाना, अनुरोध की गई जानकारी के लिए कारण बताना, ग्राहकों को कदम उठाने में मदद करना या विकल्प प्रदान करना जिससे CDD प्रक्रिया को संतुष्ट करने में मदद मिल सके, और असफल आवेदकों के लिए समीक्षा तंत्र की शुरुआत करना;

(B) ग्राहकों के साथ प्रभावी संचार बनाए रखना, उदाहरण के लिए, उनके आवेदनों की प्रगति के बारे में अंतरिम अपडेट, उनके आवेदनों के परिणाम का समयबद्ध फीडबैक, और जहां कोई आवेदन अस्वीकृत हो गया है, अस्वीकृति का कारण प्रदान करना, जैसा उचित हो; और

(C) प्रासंगिक उपायों का निरंतर कार्यान्वयन सुनिश्चित करने के लिए उनके फ्रंटलाइन स्टाफ को उपयुक्त प्रशिक्षण प्रदान करना।

(iii) HKMA ने कुछ सामान्य रूप से गलत अर्थ में प्रस्तुत CDD आवश्यकताओं के बैंक के साथ स्पष्ट करने के लिए आगे 29 सितंबर 2016 और 25 मई 2017 को "CDD पर अक्सर पूछे जाने वाले प्रश्न" जारी किए। ये अक्सर पूछे जाने वाले प्रश्न " AML/CFT के संबंध में अक्सर पूछे जाने वाले प्रश्न" में समेकित कर दिए गए, जिन्हें हांगकांग बैंक एसोसिएशन द्वारा HKMA के इनपुट के साथ विकसित किया गया था, और 31 अक्टूबर 2018 को जारी किए गए थे (30 सितंबर 2020 को अंतिम बार अपडेट किए गए)।

(iv) HKMA ने 11 अक्टूबर 2017 को मनी-लॉन्ड्रिंग रोधी और आतंकी वित्तपोषण विरोधी पर दिशानिर्देश – पते के सत्यापन की आवश्यकताएं भी जारी की, बैंकों को यह सूचित करने के लिए कि मनी-लॉन्ड्रिंग रोधी और आतंकी वित्तपोषण विरोधी (अधिकृत संस्थानों के लिए) पर दिशानिर्देशों में वर्तमान में निर्धारित पते के सत्यापन की आवश्यकताओं को अस्थायी रूप से औपचारिक तरीके से 2018 में हटा दिया जाएगा। इसके बाद, अक्टूबर 2018 में दिशानिर्देशों की समीक्षा की गई और बैंकों को केवल ग्राहक के पते की जानकारी एकत्रित करने की आवश्यकता रह गई।

(v) HKMA और बैंकिंग उद्योग के ठोस प्रयासों के साथ, स्तरित खाता सेवाएं जिनका उद्देश्य ग्राहकों का अनुभव बढ़ाना था – "साधारण बैंक खाते" (या "SBAs") – को अप्रैल 2019 में लॉन्च किया गया ताकि उन व्यावसायिक ग्राहकों को अतिरिक्त विकल्प प्रदान किए जाएं जिन्हें केवल बुनियादी बैंकिंग सेवाओं की आवश्यकता है। संकीर्ण सेवा गुंजाइश के साथ, SBAs में शामिल जोखिम तुलनात्मक रूप से कम होंगे और इसलिए खाता खोलने के लिए कम व्यापक CDD उपाय करने पड़ेंगे।

(vi) HKMA ने खाता खोलने और रखरखाव के संबंध में टिप्पणियों और जिज्ञासाओं को संभालने के लिए एक टास्क फोर्स का गठन किया, और

हितधारकों के साथ संवाद करने के लिए HKMA की वेबसाइट में एक समर्पित पृष्ठ विकसित किया है।

(vii) HKMA ने 2018 में SMEs और जातीय अल्पसंख्यक ग्राहकों के लिए 20 खुदरा बैंकों की खाता खोलने की प्रक्रिया के ग्राहक इंटरफेस पहलू पर ध्यान देते हुए, एक रहस्यमयी खरीद कार्यक्रम (MSP) शुरू करने के लिए एक सेवा प्रदाता को नियुक्त किया। MSP बैंक के जमीनी सुधार उपायों और कार्यप्रणालियों की प्रभावशीलता का आकलन करने में HKMA की पर्यवेक्षण गतिविधियों का पूरक है। HKMA ने 14 जून 2019 को पहचाने गए अवलोकनों और बैंकों द्वारा कुछ क्षेत्रों में और सुधार की आवश्यकता को बैंकिंग उद्योग के साथ साझा करने के लिए एक सर्कुलर जारी किया। HKMA ने MSP के पालन के लिए संबंधित बैंकों के साथ फॉलो-अप कार्य आरंभ किया है।

(viii) "जोखिम घटाने और वित्तीय समावेशन" पर 8 सितंबर 2016 को जारी HKMA के सर्कुलर के संबंध में फॉलो-अप कार्य के भाग के रूप में, HKMA ने 2017 के उत्तरार्ध और 2018 में SMEs ग्राहकों को शामिल करते समय बैंक के AML/CFT उपायों के अमल पर एक विषयगत समीक्षा आयोजित की। HKMA ने उद्योग की समीक्षा से पहचाने गए प्रमुख अवलोकनों और अच्छी प्रथाओं को साझा करने के लिए 14 जून 2019 को एक सर्कुलर जारी किया था।

### ***(c) बैंकों द्वारा खाता खोलने में "जोखिम आधारित" दृष्टिकोण लागू करने का क्या अर्थ है?***

"जोखिम-आधारित" का अर्थ है कि बैंकों को अनुमोदन की प्रक्रिया में सभी ग्राहकों के लिए सामान्य रूप से "सभी के लिए एक ही नियम" का दृष्टिकोण अपनाने के बजाय, व्यक्तिगत ग्राहकों की पृष्ठभूमि और परिस्थितियों के अनुसार जोखिम के स्तर में अंतर करना चाहिए, और आनुपातिक जोखिम-शमन और CDD उपाय लागू करने चाहिए।

## राय या जिज्ञासाएं

यदि आपके पास खाता खोलने, रखरखाव या खाते की जानकारी अपडेट करने के बारे में कोई राय या जिज्ञासाए हैं, तो कृपया HKMA से संपर्क करें।

ईमेल: accountopening@hkma.gov.hk